## आत्मसंयमी साधक तो अकेला ही चलेगा
## अकेले विहार करने वाले थेर की कथा

**स्थान : जेतवन, श्रावस्ती**

शाक्य मुनि जेतवन में विहरते थे। विहार में अनेक भिक्षु रहकर ध्यान-साधना का अभ्यास करते थे। वे आपस में मिलते-जुलते भी थे, धर्म-चर्या भी करते थे, लेकिन उनमें एक भिक्षु इनसे सर्वथा भिन्न था। वह दूसरे भिक्षुओं से मिलता-जुलता नहीं था। वह एकान्त प्रेमी था। वह अपना आसन अकेला ही कहीं अलग लगाता था। अकेला ही उठता-बैठता था। अकेला ही कहीं खड़ा होता था। अकेला ही चंक्रमण करता था। वह पूर्णतः एक विहारिक था।

दूसरे भिक्षुओं को यह बात कुछ अटपटी-सी लगी। बात पूरे विहार में फैल गई। 'एक विहारिक' भिक्षु संघ में चर्चा का विषय बन गया। भिक्षुओं ने उसके अकेलेपन की चर्चा तथागत से की। शास्ता ने उसकी चर्या को अनुचित नहीं ठहराया, वरन् उसे उचित ठहराते हुए उसे साधुवाद दिया और कहा, "भिक्षु को इसी प्रकार एकांतवासी होना चाहिए। उसे एकाकी होकर विचरण करना चाहिए। एकान्त के आनन्द की अनुभूति लेनी चाहिए। भीड़-भाड़ के आनन्द से बचना चाहिए और 'अपने साथ' रहना चाहिए। एकासन वाला, एकशय्या वाला, आलस्य रहित होकर एकान्त प्रदेश में वास करना चाहिए।"

तब शाक्य मुनि से यह गाथा कही।



